# (६०) चेतन चारित्र।

लावनी।

कुमति सुमति दो त्रिय चेतनके तिनका कथन सुनो नर नार। जासु श्रवणसे निज स्वरूप लखि भव थिति घटि छूटे संसार॥ टेक॥ मिथ्या नींदसे अचेत होकर सोवे सेज चतुर्गतिया। वक्त तीव्र वीता चिन्मूरति काल लब्धि आई हतिया सुरुचि तिष्ठ हिय सम्यग् दर्शन छोड़ गये अब निज लतिया। सचेत होकर सुमतिसे क्यों न लगी मेरी छतिया॥ शेर॥ सुबुधि वोली कंथसे वैरिन कुमति वलवान रे। लखि आपको के जिन भनो करजोर डारो ध्यानरे॥ वर वुद्धिवाला सीख धर तब कुबुद्धि रिस होकर चली। तातसे पुत्री भने पिय हरी मोंको वे-कली॥ सुना वात सुन अनंग भजा चलो वुलाया है दरवार। जासु०॥ १॥ कहा दूतसे जाउ न जावें लड़नेका वाना होगा। कही आय नृपसे नहीं आवे लड़ने फौज जाना होगा॥ राग द्वेष-को हुक्म दिया सब सुभट यहां लाना होगा। सात व्यसन सर-दार सात हो चलके समर ठाना होगा॥ शेर—करते गमन दल ले वहांसे सतको आगे किया। पहुंच पुर चितको लखो गढ़ निकट जा डेरा किया॥ चिदानंद लखिसेनको अब तुरत ही वुलाया ज्ञानको। आके कहा लड़नेको त्यारी कर हरो वेईमानको॥ कहे वोधसे वड़े शूरमा वुलावो न आवें मम दरवार। जासु०॥२॥ दान शील नव भाव धार सत चारित्र वल धर सजि आया। दर्शन

उपशम संतोष सम भाव सुभावको भी बुलवाया ॥ विवेक चेतन सुध्यान युत वल दलका पार नहीं पाया। सावधान हो प्रवोध लड़नेका डंका बजवाया॥ शैर—युद्ध दोनो मिल हुआ मोहन भजा होगा फला। मारा विवेकने सातको पुर देश भागा काफला। हार अवृत कहे जा प्रतिख्यानी पकड़ला। और सेना साथ ले व्रत भंग करके जकड़ला॥ पहुंचे लड़नको सब दल लेकर साजे सूरमा ले हथियार॥ जासु० ॥ ३ ॥ दोनोंमें मिल पड़ी लड़ाई मची मार होड़ा होड़ी। मिथ्या सास्वादन मैं जीवको करे मोह छोड़ा छोड़ी॥ मोह बली जिसे करे जेर सत्तर कोड़ा कोड़ी। तिसे जीतजा मिले अवृतपुर जोड़ा जोड़ी॥ शैर—मिल एक दश प्रतिमासु पहुंचे देश व्रत पुर सारमें। आगे नाजते शस्त्र देवे रोक बैठे द्वारमे॥ ध्यान तेगा मारके सप्तम नगर चलता हुवा। तव मोहने सव सूर ले लड़नेको फिर चलता हुआ॥ राग संग चले कषाय निन्द्रा विषय ल्याय प्रमत्तमें डार॥ जासु० ॥४॥ अप्रमत्त किम राज होय कहै हंस इन्से कैसे छूटे। अट्ठाइस गुण दो दश तप वे वाइस परीष सहै इम लूटे॥ सप्तम पुर आजा रावल जब ध्यान तेजकी लौ फूटे। प्रथम शुक्ल बल अष्टम शिरता नवमें मोह नहीं टूटे॥ शैर—सब ग्राम जीते जायके हता मोह यह कैसे टले। जा शूर ले घेरा गाँव सब उपसन्त तक मेरा चले॥ पोंहचे वहां छिप शूरमा जिय निकस जात हरायके। सूक्ष्म सांपराय नगरी आप प्रगटे आयके॥ लोभ मार वह भये निशं-कित कौन लड़ेगा वारम्वार ॥जासु०॥५॥ पकड़ बांह मिथ्यातमें

डाला करा मोहने ऐसा बल। चिदानंद निज बुला लड़नेको जोरा अपना दल॥ तीन करणसे सातों क्षय करि लीना अव्रतपुर झट चल। देशव्रत पुर लिया अनूपम अप्रतिख्यान डारा दलमल॥ शैर—प्रतिख्यानको नाश कर षट् सप्त पहुंचे जायके। दो कारणसे तीन मारे लीना वसु पुर जायके। अनुव्रत करण छत्तीस मारे लोभको ततक्षिण हरा। तबहा उपशम उलंघिके बारहमें पोंहचा जा खरा॥ प्रतिख्यान चारित्र प्रघट तहां द्वितीय शुक्ल असि कर गहिसार॥ जासु०॥ ६॥ सोलह शूरमा तहां विनाशे दोष अठारह गये कट फट। प्रघटे गुण छयालीस जहां पर लोका लोक लखा चटपट॥ निरोध योग निवृत्य क्रिया कर कृपाण गहि लीना झटपट। अयोगपुरका राज लिया जहां प्रकृति पचासी गईं हटछट॥ शैर—पहुंचे जाकर मोक्षपुर जहां गुण होते भये। अक्षय अनादि अनन्त सुखमें लीन जब होते भये॥ निज शरीरसे हीन कछुक पुरुषाकार प्रदेश है। आपे आप निमग्न परका नहीं लवलेश है॥ क्षमा धार शोधो ज्ञानी जन लघु धी रूपचन्द कहै पुकार॥जासु० ७॥

॥सम्पूर्णम्॥

## ( ६१ ) दौलतकृत—पद।

ऐसा मोही क्यों न अधोगति जावे, जाको जिनवानी न सुहावै॥ ऐसा०॥ टेक॥ वीतरागसे देव छोड़कर भैरव यक्ष मनावे, कल्पलता दयालुता तजि हिंसा इन्द्रायति वावे॥ ऐसा०॥ १॥ रुचै न गुरु निर्ग्रन्थ भेष बहु परिग्रही गुरु भावै। परधन

परतियको अभिलाषै, अशन अशोधित खावैं ॥ ऐसा० ॥२॥ परकी विभव देख ह्वै सो भी पर दुःख हरख लहावै। धर्म हेतु इक दाम न खरचे, उपबन लक्ष वहावे ॥ ऐसा० ॥३॥ ज्यों गृहमें रुचै बहु अघ त्यों, बनहूमें उपजावे। अम्बर त्याग कहाय दिगम्बर बाघम्बर तन छावै ॥ ऐसा० ॥४॥ आरम्भ तज शठ यंत्र मंत्र करि जन पै पूज्य मनावे। धाम वाम तज दासी राखै बाहिर मढ़ी बनावे ॥ ऐसा० ॥ ५ ॥ नाम धराय जती तपसी मन, विषयनमें ललचावै ॥ दौलत सो अनन्त मन भटकै औरनको भटकावै ॥ ऐसा० ॥ ६ ॥

## ( ६२ ) बुधजन कृत—राग अहिंग।

तैं क्या किया नादान, तैं तो अमृत तज विष लीना ॥ तैं टेक ॥ लख चौरासी जौनि माहि तैं श्रावक कुल मैं आया। अब तज तीन लोकके साहिब, नवग्रह पूजन धाया ॥ तैं० ॥१॥ वीतरागके दरशन ही तैं उदासीनता आवे, तू तो जिनके सन्मुख ठाढ़ा सुतको ख्याल खिलावे ॥ तैं० ॥ २ ॥ सुरग सम्पदा सहजै पावे, निश्चय मुक्ति मिलावे। ऐसी जिनवर पूजन सेती, जगत कामना चावै ॥ तैं० ॥ ३ ॥ बुधजन मिलैं सलाह कहैं तब, तूं वापै खिजि जावै। जथा जोगको अजथा मानै। जनम जनम दुःख पावे ॥ तैं० ॥ ४ ॥

## ( ६३ ) भूधरकृत—राग कालिंगड़ा।

चरखा चलता नाहीं, चरखा हुवा पुराना ॥ टेक ॥ पग खूंटे दो हालन लागे उर मदरा खखराना। छीदी हुई पांखड़ी पांसू,

फिरै नहीं मनमाना ॥ चरखा० ॥ १ ॥ रसना तक लीने बल खाया सो अब कैसे खूटै ॥ सबद् सूत सूधा नहिं निकसै, घड़ी घड़ी पल टूटै ॥ चरखा० ॥ २ ॥ आयु मालका नहीं भरोसा अंग चलाचल सारे। रोज इलाज मरम्मत चाहे, वैद बाढ़ ही हारे ॥ चरखा० ॥ ३ ॥ नया चरखला रंगा चंगा, सबका चित्त चुरावे। पलटा वरन गये गुन अगले, अब देखें नहिं भावे ॥ चरखा० ॥ ४ ॥ मोटा महीं कात कर भाई! कर अपना सुरझेरा। अन्त आगमें ईंधन होगा, 'भूधर' समझ सवेरा ॥ चरखा० ॥ ५ ॥

## ( ६४ ) न्यामतकृत—गजल।

तुम्हारे दर्श बिन स्वामी मुझे नहिं चैन पड़ती है। छवी वैराग्य तेरी सामने आंखोंके फिरती है ॥ टेक ॥ निरा भूषण विगत दूषण परम आसन मधुर भाषण। नजर नैनोंकी नाशाकी अनीसे पर गुजरती है ॥ १ ॥ नहीं करमोंका डर हमको कि जब लग ध्यान चरणनमें। तेरे दर्शनसे सुनते कर्म रेखा भी बदलती है ॥ २ ॥ मिले गर स्वर्गकी संपति, अचंभा कौनसा इसमें, तुम्हें जो नयन भर देखे गती दुरगतिकी टरती है ॥ ३ ॥ हजारों मूरतें हमने बहुत सी गौर कर देखीं शांति मूरत तुम्हारी सी नहीं नजरों में चढ़ती है ॥ ४ ॥ जगत सरताज हो जिनराज, न्यामतको दरश दीजे, तुम्हारा क्या बिगड़ता है, मेरी बिगड़ी सुधरती है ॥ ५ ॥

## ( ६५ ) अटल-नियम।

मरना जरूर होगा करना जो चाहो करलो।
फल उसका पाना होगा, करना जो चाहो करलो ॥ टेक ।

पाया मनुष जनम है, जिस का न मोल कम है।
जबतक कि तनमें दम है, करना जो चाहो करलो ॥ १ ॥
जीवन के साथ मरना, जोवन का फल बुढ़ापा।
धन का भी नाश होगा, करना जो चाहो करलो ॥ २ ॥
वोओगे बीज जैसा, फल प्राप्त होगा वैसा।
होना है वोही होगा, करना जो चाहो करलो ॥ ३ ॥
रोओगे वा हँसोगे, शीशे को देख कर तुम।
प्रति विम्ब वैसा होगा करना जो चाहो करलो ॥ ४ ॥
करलो भलाई भाई, करते हो क्यों बुराई।
दिन चार जीना होगा, करना जो चाहो करलो ॥ ५ ॥
कर करके छल कपट जो, लाखों रुपये कमाये।
सब छोड़ जाना होगा, करना जो चाहो करलो ॥ ६ ॥
अपने मजेकी ख़ातिर, परके गले न काटो।
दुख तुम को पाना होगा, करना जो चाहो करलो ॥ ७ ॥
उपकार को न भूलो, जो चाहते भलाई।
ये ही तो साथ देगा, करना जो चाहो करलो ॥ ८ ॥
शुभ काम करके मरना, समझो इसीको जीना।
जीना न और होगा, करना जो चाहो करलो ॥ ९ ॥
जो आज धर्म्म करना, छोड़ो न उसको कल पर।
साथी धरम ही होगा, करना जो चाहो करलो ॥ १० ॥
है मोल, जगमें सब का, पर मोल ना समय का।
"बालक" यह कहना होगा, करना जो चाहो करलो ॥११॥

## (९६) जिनवरकी जय।

जिनवरकी जय सब बोलो! बोलो जी बोलो बोलो ॥ टेर ॥
जिनदेव महा उपकारी, सब जीवनके हितकारी।
तज चरण शरण मत डोलो ॥ जिनवर की जय० ॥ १ ॥
प्रभु वीतराग पद धारी, सर्वज्ञ हितैषी भारी।
अरहन्त शरणमें होलो ॥ जिनवरकी जय० ॥ २ ॥
जिन राज सकल गुण भूषित, नहिं आन देव सम दूषित।
ले सत्य तराजू तोलो ॥ जिनवरकी जय० ॥ ३ ॥
अरहन्त सुजस सब गावें, इन्द्रादिक शीश नवावें।
"बालक" निज घुण्डी खोलो ॥ जिनवरकी जय० ॥ ४ ॥

## (९७) जिनवरसे अर्जी।

जिनराजा स्वामी अरज़ हमारी सुन तारिये ॥ टेर ॥
दीन दयाल दयाके सागर, सब जीवन उपकारी।
भव सागरसे वेग उबारो, जग तारक जस धारो ॥जिन०॥१॥
चतुर्गतिमें भ्रमते २ अगणित दुख हम पाये।
तारण तरण विरद हम सुनकर, शरण तुम्हारी आये ॥
जिनराजा स्वामी० ॥ २ ॥
कर्म-शत्रुके फन्दे पड़कर, चेतन हुआ अनारी।
विषयोंमें मद-मस्त होयकर, दर दर बना भिखारी ॥
जिनराजा स्वामी अरज़ हमारी० ॥ ३ ॥
सत्गुरु सीखसुनी "बालक" ने शरण तिहारी धारी।

ज्ञान भानुका उदय करो अब, गावें गुण सुखकारी ॥

जिनराजा० ॥ ४ ॥

## (९८) हे जीव ! क्या करना ?

जिनवर भक्तीमें दिलको लगाना,

हां हां विसरना न मेरे जिया ॥ जिनवर० ॥ टेक ॥

मिथ्या मनको दिलसे हटाओ, होवे भला, जगमें सदा,

वरना भव भवमें होगा गुजरना ॥ जिनवर भक्ती० ॥१॥

सम्यग्दर्शन ज्ञान चरणको धारो सदा दिलमें जचा,

नाहीं संसारमें होगा भ्रमना ॥ जिनवर भक्ती० ॥ २ ॥

करुणा धारो छहों कायकी, पालो दया, घटमें जिया,

सब जीवनको समझो समाना ॥ जिनवर भक्ती० ॥ ३ ॥

अष्ट कर्म्मको तप कर जारो, गाओ सदा, जिन गुण कला,

"बालक" शिव नारीको होय वरना ॥

जिनवर भक्तीमें दिलको लगाना ॥ ४ ॥

## (९९) शिक्षित माताका पुत्रीको उपदेश ।

आज हुई मेरी बेटी पराई, सास ससुर घर जाना होगा ।टेक।
सास ससुर परिजनकी सेवा, पति पूजा चित लाना होगा । आज हुई० ॥ १ ॥ धर्म करमका साधन निशदिन, नारी धर्म्म निभाना होगा । आज हुई० ॥ २ ॥ पहिले उठना, पीछे सोना, दिन भर हाथ हिलाना होगा ।आज हुई० ॥ ३ ॥ भोजनकी विधि सोच समझकर, पानी छान बरतना होगा । आज हुई० ॥ ४ ॥ लोभ, मान अरु माया, ममता. क्रोधकी आग बुझाना होगा । आज

हुई० ॥ ५ ॥ कुल मर्य्यादा नांहिं विसरना, लाज शरम मन भाना होगा । आज हुई० ॥ ६ ॥ धन दौलतका गर्व गमाकर, अन, धन दान दिलाना होगा । आज हुई० ॥७॥ वस्त्रा-भूषण गहना गांठा, इनका हठ नहीं करना होगा । आज हुई० ॥ ८ ॥ आमदसे कम खर्च उठाकर, दुःख निवारण करना होगा । आज हुई० ॥ ९ ॥ शील रतनको घटमें धरकर पंचाणु-व्रत धरना होगा । आज हुई० ॥ १० ॥ क्रोधित होय पती जो कदाचित्, भाव विनीत बताना होगा । आज हुई० ॥ ११ ॥ विद्या पढ़कर निज हित करना, देव धर्म गुरु लखना होगा । आज हुई० ॥ १२ ॥ धर्म नारिका ग्रंथनमें, जो ताही धर शिव पाना होगा । आज हुई० ॥ १३ ॥ बालक" की शिक्षा मन धर कर, घर घर मंगल गाना होगा । आज हुई मेरी बेटी पराई सास ससुर घर जाना होगा ॥१४॥

---




## (१००) स्त्रियोंको मुनासिब है।

सुनो तुम देशकी नारी, श्रवण करना मुनासिब है। हिता-हितको समझ करके, समझना ही मुनासिब है ॥ टेर ॥ तुम्हारा धर्म्म पति सेवा, यही सेवा मुनासिब है। इसी सेवा का ही मेवा, सदा चखना मुनासिब है ॥ १ ॥ लिया मानुष जन्म तुमने,

सफल करना मुनासिब है। ज्ञानके नूरसे पुरनूर, रहना ही मुनासिब है॥ २॥ बूरे व्यसनोंसे अपनेको, बचाना ही मुनासिब है। शील शृंगारसे तनको, सजाना ही मुनासिब है॥ ३॥ सती सीता हुई कैसी, वही बनना मुनासिब है। यही आदर्श तुम सबको, सदा रखना मुनासिब है॥ ४॥ क्रोध अरु मान वा माया, लोभ तजना मुनासिब है। पतिव्रत धर्मका शरना, सदा धरना मुनासिब है॥ ५॥ सुधारक हो जगतकी तुम, सुधरना ही मुनासिब है। तुम्हारे ज्ञानसे भारत, चमकना ही मुनासिब है॥ ६॥ जगत जननी उठो जागो, जगाना ही मुनासिब है। करो अब ध्यान "बालक" पर, ज्ञान करना मुनासिब है॥ ७॥

## (१०१) मुनाशिब है।

गजल

दयामइ धर्म है सच्चा वही धरना मुनासिब है। जगत जंजालमें पड़कर न सोना अब मुनासिब है। सताना जीवका हरगिज नहीं हमको मुनासिब है॥ २॥ वुरा है झूठका भाषण बताना ही मुनासिब है। सरल मीठे वचन सच्चे उचरना ही मुनासिब है॥ ३॥ पराया द्रव्य विष्टा सम, समझना ही मुनासिब है। साथमें चोर ज्वारीके, न रहना ही मुनासिब है॥४॥ पराई नार भग्नोवत, लखाना ही मुनासिब है। नरो नारीके फन्देमें, न पड़ना ही मुनासिब है॥ ५॥ विषय पञ्चेन्द्रीके जो हैं, घटाना ही मुनासिब है। जरूरत अपनीके मुआफिक, नियम करना

मुनासिव है ॥ ६ ॥ धर्मका सार है ये ही, धरम धरना मुनासिव है। इसी धर स्वर्ग मुक्तिमें, रमण करना मुनासिव है ॥७॥ अरे भ्राता जरा चेतो, चेतना ही मुनासिव है। कहे "बालक" तुम्हारा दास करना ही मुनासिव है ॥८॥

## (१०२) किसका जन्म सफल है ?

चाल गजल (न छेड़ो हमें हम सताये........)

जो जिनराजसे प्रीति लाये हुये हैं। वो फल जिन्दगीका उठाये हुये हैं ॥ टेर ॥ निरखते जो मूरत परम वीतरागी। वो वैराग्यता दिलमें लाये हुये है ॥ १ ॥ समझते हैं संसारको झूंठा सपना। जो जिनदेवसे लो लगाये हुये हैं ॥ २ ॥ नयां पर खतर है न आनेका डर है। जो निज रूपमें रूप लाये हुये हैं ॥३॥ जिनेश्वरकी भक्ती हो जिस दिलमें हरदम। वह मुक्तीकी डिगरी लिखाये हुये हैं ॥ ४ ॥ मनुप जन्म "बालक" सफल है उन्हींका। जिनागमकी श्रद्धा जो लाये हुये हैं ॥ ५ ॥

## (१०३) जीव प्रति उपदेश।

चाल—( लीजो लीजो खबरिया…… )

जिया भक्ती तू कर ले जिनवरकी तेरी करनी सफल हो भव भव की ॥ टेर ॥ करनेसे घोर पाप आय नरकमें पड़े। शीत उष्ण भूख प्यास रोगसे सड़े ॥ जिया भक्ती० ॥ १ ॥ प्रपञ्चके रचे तिर्यंच योनिको धरे। नाक कानको छिदा बन्धनमें पड़ मरे ॥ जिया भक्ती० ॥ २ ॥ शुभ कर्मके प्रसाद, स्वर्ग मांहि सुर हुवा।

परके विभवको देख आप झूरता मुवा ॥ जिया भक्ती० ॥ ३ ॥ अति-पुण्यके प्रभावसे, नरभव रतन लहा। विषयोंके माँहि मत गवाँ तू मानले कहा ॥ जिया भक्ती० ॥ ४ ॥ निज रूपको विचारके नरभव-सफल करो। "बालक" प्रभूकी सीखधार मुक्तिको वरो ॥ ५ ॥ जिया भक्ती तू करले जिनवरकी। तेरी करनी सफल हो भव भव की ॥

## (१०४) जिनवाणीकी प्रार्थना।

माता मुझे चरणोंका चेरा बनाय ले ॥ टेक ॥ तेरा शरणा लहूं जगसे तरना चहूं। मुझे जामन मरणसे छुड़ायदे ॥ माता मुझे० ॥ १ ॥ तेरी भक्ती चहूं शिवनारी गहूं। मुझे अपना ही ज्ञान सुझायदे ॥ माता मुझे० ॥ २ ॥ तेरे चरणन परूं तेरी भक्ती धरूं। माता "बालक" की टेक निभाय दे ॥ ३ ॥ माता मुझे चरणोंका चेरा बनाय ले ॥

## (१०५) हम क्यों डूबे? प्रत्यक्ष कारण।

चाल—( महाराज माधोसिंहकी शोभा अपार हैं )

घोरपाप, करनेसे जाति डूबी जाती हैं ॥ टेर ॥ जग—जातिमें यह धन्य है, पर अब महा जघन्य है। निज—धर्म्म कर्म्म त्याग हाय! दुःख पाती है ॥ करनेसे० ॥ १ ॥

"दया धरम" धारण करे, जीवोंकी फिर हिंसा करे। नन्हींसी छोकरी को यह बुड्ढोंसे व्याती है ॥ ( नन्हींसी जानके गले खञ्जर चलाती है ) करने से० ॥२॥ कन्याको बेच दाम ले बुड्ढेका "दाम

नाम" ले। हाथोंसे करके खून मां मेंहदी रचाती है ॥करनेसे०॥३॥ नादान विधवा रोती है, रो रो के जान खोती है। ज़ालिम अरी ऐ क़ौम तू लड्डू उड़ाती है ॥ करने से० ॥४॥ कन्या पुकारे ज़ार ज़ार माता करे सोलह सिंगार। कर निज सुताका नाश ऐश मा उड़ाती है ॥करने से०॥५॥ बन बैठी क़ौम बेहया, हया शरम छोड़ी दया। निर्लज्ज हो समाज, क्या कुकाज करती है ॥ करने से० ॥६॥ बाल विवाह बुरा कहा, इसका भी निन्द्यफल लहा। बचपनमें शादियां रचा, निर्बल बनाती है ॥ करने से० ॥७॥ पढ़नेका काल बाल है, जीवनका मालताल है। यह देख भालके भी तू अनपढ़ रखाती है ॥ करने से० ॥८॥ बच्चेकी उम्र भोली है बिन कालिमा बल धोली है। समझै जो भाई बहिन उन्हें दम्पति बनाती है ॥ करनेसे० ॥ ६ ॥ बालककी देह निरोग है, शादी इलाज़ रोग है। बिन जोग भोग रोगका, विष क्यों चखाती है ॥ करनेसे० ॥ १० ॥ अनमेलके विवाहसे, अबलाओंके निस्वाससे। नादारी, क़हत साली, मारी खाई जाती है ॥ करने से० ॥११॥ ऐ क़ौम ! जो चाहे सुधार, तज कुरीतिका प्रचार। "बालक" को सीख मान ले जो सौख्य चाती है ॥ करनेसे० ॥१२॥

## (१०६) गुर्वावली।

जैवन्त दयावन्त सुगुरु देव हमारे। संसार विषम खारसों जिन भक्त उधारे ॥ टेक ॥ जिनवीरके पीछें यहां निर्वानके थानी। बासठ बरषमें तीन भये केवल ज्ञानी ॥ फिर सौ बरषमें पांच

श्रुतकेवली भये। सर्वांङ्ग द्वादशांगके उमंग रस लये॥ जैवंत० ॥ १ ॥ तिस बाद वर्ष एक शतक और तिरासी। इसमें हुए दश पूर्व ग्यार अङ्गके भाषी॥ ग्यारे महामुनीश ज्ञानदानके दाता। गुरुदेव सोइ देंहिगे भविवृन्दको साता॥ जैवन्त॥ २॥ तिसबाद वर्ष दोय शतक बीसके माहीं। मुनि पंच ग्यार अङ्गके पाठी हुए यांहीं॥ तिसबाद वरष एकसौ अठारमें जानो।। मुनि चार हुये एक आचारांगके ज्ञानी॥ जैवन्त॥ ३॥ तिसबाद हुये हैं जु सुगुर पूर्वके धारक। करुणानिधान भक्तको भवसिन्धु उधारक॥ करवांजतैं गुरु मेरे ऊपर छांह कीजिये। दुख द्वन्दको निकन्दके आनन्द दीजिये ॥ जैवन्त॥ ४॥ जिनवीरके पीछेसों वरष छहसौ तिरासी। तब तक रहे इक अङ्गके गुरु देव अभ्यासी॥ तिसबाद कोई फिर न हुए अङ्गके धारी। पर होते भये महा सुविद्वान उदारी॥ जैवन्त॥ ५॥ जिनसों रहा इस कालमें जिनधर्मका साका। रोपा है सात भंगका अभङ्ग पताका॥ गुरुदेव नयंधरको आदि दे बड़े नामी। निरग्रंथ जैनपंथके गुरु देव जो स्वामी॥ जैवन्त॥ ६॥ भाषों कहां लो नाम बड़ी बार लगैगा॥ परनाम करों जिस्से बेड़ा पार लगैगा॥ जिसमेंसे कछु इक नाम सूत्रकारके कहों। जिन नामके प्रभावसे परभावको दहों॥ जैवन्त॥ ७॥ तत्वार्थसूत्र नामि उमास्वामि किया है। गुरुदेवने संक्षेपसे क्या काम किया है॥ जिसमें अपार अर्थने विश्राम किया है। बुधवृंद जिसे ओरसे परनाम किया है॥ जैवंत॥ यह सूत्र है इस कालमें जिनपंथकी पूंजी। सम्यक्त्व

ज्ञान भाव है जिस सूत्रकी कूंजी ॥ लड़ते हैं उसीं सूत्रसों पर-वादके मूंजी। फिर हारके हट जाते हैं इक पक्षके लूंजी ।जैवंत। ॥९॥ स्वामी समन्तभद्र महाभाष्य रचा है। सर्वंग सात भंगका उमंग मचा है॥ परवादियोंका सर्व गर्व जिससे पचा है। निर्वान सदनका सोई सोपान जचा है ॥जैवंत ॥१०॥ अकलंक देव राज-वारतीक वनाया। परमान नय निछेपसों सब वस्तु वताया॥ इश्लोक वारतीक विद्यानन्दजी मंडा। गुरुदेवने जड़मूल सों पाखण्डको खंडा ॥जैवंत ॥११॥ गुरु पूज्यपादजी हुये मरजादके धोरी। सर्वार्थसिद्धि सूत्रकी टीका जिन्हो जोरी॥ जिसके लखे सों फिर न रहे चित्तमें भरम। भविजीवको भाषै है सुपरभावका मरम ॥जैवंत ॥१२॥ धरसेन गुरूजी हरो भवि वृंदकी वीथा। अग्रायणीय पूर्वमें कुछ ज्ञान जिन्हें था॥ तिनके हुए दो शिष्य पुष्पदन्त भुजवली। धवलादिकोंका सूत्र किया जिस्से मग चली ॥जै०॥१३॥ गुरु औरने उस सूत्रका सब अर्थ लहा है। तिन धवल महाधवल जयसुधवल कहा है॥ गुरु नेमिचन्द्रजी हुये धव-लादिके पाठी। सिद्धान्तके चक्रीशकी पदवी जिन्हों गांठी ॥जै०॥ ॥१४॥ तिन तीनोंही सिद्धान्तके अनुसारसों प्यारे। गोमट्टसार आदि सुसिद्धान्त उचारे॥ यह पहिले सुसिद्धान्तका विरतंत कहा है। अब और सुनो भावसों जो भेद महा है ॥जै० ॥१५॥ गुणधर मुनीशने पढ़ा था तीजा पराभृत। ज्ञानप्रवाद पूर्वमें जो भेद है आश्रित॥ गुरु हस्तिनागजीने सोई जिनसो लहा है। फिर तिन सों यतीनायकने मूल गहा है ॥जै०॥१६॥ तिन चूणिका स्वरूप

तिस्से सूत्र वनाया। परमान छै हजार यों सिद्धान्तमें गाया॥ तिसका किया उद्धरण समुद्धरण जु टीका। वारह हजारके प्रमान ज्ञानकी टीका ॥जैं०॥१७॥ तिसहोसे रचा कुंदकुंदजीने सुशासन। जो आत्मीक पर्म धर्मका है प्रकाशन॥ पंचास्तिकाय समयसार सारप्रवचन। इत्यादि सुसिद्धान्त स्यादवादका रचन॥ जैं० ॥१८॥ सम्यक्त्वज्ञान दर्श सुचारित्र अनूपा। गुरुदेवने अध्यात्मीक धर्म निरूपा॥ गुरुदेव अमीइंदुने तिनकी करी टीका॥ झरता है निजानन्द अमीवृंद सरीका॥ जैं० ॥ ॥१९॥ चरनानुवेद भेदके निवेदके करता.। गुरुदेव जे भये हैं पापतापके हरता ॥ श्रीवट्टकेर देवजी वसुनंदजी चक्री। निरग्रन्थ ग्रंथ पंथके निरग्रंथके शक्री॥ जैवन्त ॥२०॥ योगींद्रदेवने रचा परमात्मा प्रकाश। शुभचन्द्रने किया है ज्ञान आरणौ विकाश॥ की पद्मनन्दजीने पद्मनन्द पचीसी। शिव कोटिने अराधना सुसार रचीसी॥ जैवन्त ॥ २१ ॥ दोसंध तीन संघ चारसंघ पांचसंघ। षटसंघ सातसंघलो गुरू रचा प्रबन्ध॥ गुरु देवनंदिने किया जिनेन्द्र व्याकरन। जिस्से हुआ परवादियों के मानका हरन॥ जैवन्त ॥ २२ ॥ गुरुदेवने रचो है रुचिर जैन संहिता। वरनाश्रमादिकी क्रिया कहैं हैं संहिता॥ वसुनन्दि वीरनंदि यशोनंदि संहिता। इत्यादि वनी हैं दशों परकार संहिता जैवन्त ॥ २३ ॥ परमेयकमलमारतण्डके हुए कर्ता। माणिक्यनंदि देव नयप्रमाणके भर्ता॥ जैवन्त सिद्धसैन सुगुरु देव दिवाकर। जै वादिसिंह देवसिंह जैति यशोधर॥ जैवन्त ॥ २४ ॥ श्रीदत्त काण भिक्षु और पात्रकेसरी। श्रीवज्रसूर महासेन श्रीप्रभाकरी॥

श्रीजटाचार वीरसेन महासेन हैं। जै सेन शिरीपाल मुझे काम-धेन हैं॥ जैवंत॥ २५॥ इन एक एक गुरुने जो ग्रंथ बनाया। कहि कौन सके नाम कोई पार न पाया॥ जिनसेन गुरूने महा-पुराण रचा है। मरजाद:क्रिया कांडका सब भेद खचा है॥ जैवंत॥ २६॥ गुणभद्र गुरूने रचा उत्तर पुराणको। सो देव सुगुरु देवजी कल्यानथानको॥ रविसेन गुरूजीने रचा रामका पुरान। जो मोह तिमर भाननेको भानुके समान॥ जै०॥ २७॥ पुन्नाट गणविषै हुये जिनसेन दूसरे॥। हरिवंशको वनाके दास आसको भरे॥ इत्यादि जे वसुवीस सुगुण मूलके धारी। निग्रंथ हुये हैं गुरू जिनग्रंथके कारी॥ जैवंत॥ २८॥ वन्दौं तिन्हें मुनि जे हुये कवि काव्य करैया। वन्दामि गमक साधु जो टीकाके धरैया॥ वादी नमो मुनिवादमें परवाद हरैया। गुरु वागमीकको नमों उपदेश भरैया॥ जैवंत॥ २९॥ ये नाम सुगुरु देवका कल्याण करै है। भवि वृन्दका ततकाल ही दुख द्वन्द हरै है॥ धनधान्य ऋद्धि सिद्धि नवो निद्धि भरै है। आनन्द कंद देहि सबी विघ्न टरै है॥ जैवन्त॥ ३०॥ इस कण्ठमें धारै जो सुगुर नामकी माला। परतीतिसों उरप्रीतिसों ध्यावै जु त्रिकाला॥ यह लोक का सुख भोग सो सुरलोकमें जावै। नरलोकमें फिर आयके निरवानको पावै॥ ३१॥ जैवन्त दयावन्त सुगुरु देव हमारे संसार विषय खारसों जिन भक्त उधारे॥

* इति श्रीगुरुपरिपाटी समाप्त *

॥ ये दूसरे जिनसेन नहीं हैं किन्तु आदिपुराणके कर्ता ही है।

## (१०७) मंगलाष्टक।

कवित्त ३१ मात्रा।

संघ सहित श्रीकुन्दकुन्द गुरु, वंदन हेत गए गिरनार। वाद परो तहँ संशयमतिसों, साक्षी वदी अम्बिकाकार॥ सत्य पंथ निरग्रंथ दिगम्बर, कही सुरी तहँ प्रगट पुकार। सो गुरुदेव वसो उर मेरे, विघ्न हरण मंगल करतार॥ १॥ श्रीअकलंक देव मुनिवर सों, वाद रच्यो जहँ बौद्ध विचार। तारा देवी घटमें थापी, पटके ओट करत उच्चार॥ जीत्योस्यादवाद बलमुनिवर, बौद्धवेधि तारा मद टार॥ सो०॥ २॥ स्वामि संमतभद्र मुनिवरसों, शिवकोटी हठ कियो अपार। वन्दन करों शंभुपिण्डीको, तव गुरु रच्यो स्वयंभू भार॥ वन्दन करत पिण्डिका फाटी, प्रगट भये जिनचंन्द्र उदार॥ सो०॥ ३॥ श्रीमत मानतुङ्ग मुनिवरपर, भूप कोप जव कियो गँवार। वन्द कियो तालेमें तवहीं, भक्तामर गुरु रच्यो उदार॥ चक्रेश्वरी प्रघट तव ह्वैके, बंधन फाट कियो जयकार॥ सो०॥४॥ श्रीमतवादिराज मुनिवरसों, कह्यो कुष्ट भूपति जिहिंवार श्रावक सेठ कह्यो तिहँ अवसर,मेरे गुरु कंचनतन धार॥ तबहीं एकीभावरच्यो गुरु, तन सुवर्णदुति भयो अपार। सो०।५। श्रीमत कुमुदचंद्र मुनिवरसों, वादपरो जहँ सभा मझार। तबहीं श्रीकल्याणधाम थुति, श्रीगुरु रचनारची अपार॥ तव प्रतिमा श्रीपार्श्वनाथकी, प्रगट भई त्रिभुवन जयकार। सो०।६। श्रीमत विद्यानंदि जबै, श्रीदेवागम थुति सुनी सुधार। अर्थ हेत पहुंचो जिनमंदिर, मिलो अर्थ तिहँ सुखदातार॥ तबव्रत परम दिगम्बर-

को धर, परमतको कीनो परिहार। सो० ।७। श्रीमत अभयचंद्र गुरुसों जब, दिल्लीपति इमिकही पुकार। कै तुम मोहि दिखावहु अतिशय, कै पकरो मेरोमतसार॥ तब गुरु प्रगट अलौकिक अतिशय, तुरत हरो ताको मदभार। सो गुरुदेव वसो उर मेरे, विघ्न हरण मंगल करतार ॥ ८ ॥

दोहा—विघन हरण मंगल करण, वांछित फल दातार।
वृंदावन अष्टक रच्यो, करो कंठ सुखकार॥

## (१०८) लावनी तिर्थंकर चिन्ह।

अब कहूं चिन्ह सो प्रभुके चित्त लगैये। धरि ध्यान तिनहिं-का भवसागरतरि जैये ॥ टेक॥ श्री आदिनाथके वृषभचिन्ह राजै है। जिनअजितनाथके कुंजर छवि छाजै है॥ श्रीसंभवनाथ तुरंग चिन्ह है तनमें। अरु अभिनन्दनके मरकट लखि चिन्हनमें चकवा श्रीसुमतिजिनेश प्रभूके राजै। अरु पद्मप्रभूके पद्मचिन्ह है छाजै ॥ पहिचान चिन्ह जब जिनको शीश नवैये॥ धरि० ॥१॥ सांथिया सुपार्श्वनाथ प्रभूसे राजै। जिनचन्द्रप्रभूके चंद्रचिन्ह छवि छाजै ॥ श्रीपुष्पदंतके लक्षण मगर सुना है। श्रीशीतलप्रभुके पगमें वृक्ष गिना है॥ श्रेयांसनाथके गैंड़ा सुन रे भाई!। अरु वासुपूज्यके महिषाकी छविछाई ॥ अरु वासुपूज्यका रक्तवरण चित लैये॥ धरि० ॥२॥ पग लक्षण विमल बराह प्रभूके जानो। श्रीजिन अनंतके सेई पग पहिचानो ॥ श्रीधर्मनाथके वज्र चिन्ह है पगमें। श्रीशांतिनाथके चिन्ह सुना है मृग में॥ श्रीकुंथुनाथके छेला जानो मनमें। अरु अर जिनवरके मीनचिन्ह है तनमें ॥ ये

देख चिन्ह जब जिनको शीश नवैये ॥ घरि० ॥३॥ श्रीमल्लिनाथके कुंभदेख शिरनाऊं। श्रीमुनिसुव्रतके कच्छ देख मैं ध्याऊं ॥ नमिनाथ प्रभूके कमलचिन्ह चितदेना। श्रीनेमिनाथके शंख चिन्ह लखि लेना ॥ श्रीपार्श्वनाथके नाग देखलो तनमें। श्रीमहावीरके सिंह-छवी चिन्हनमें ॥ इह खुसीलालको अरज हृदयमें लैये ॥ धरि ध्यान तिनहिंका भवसागर तरिजैये ॥ ४ ॥ इति ॥

विनयकीर्ति कृत—

## (१०६) अठाई रासा।

प्राणी वरत अठाईं ऊंकरें ते पावें भवपार। प्राणी वरत० ॥टेक॥ जंबूद्वीप सुहावनो लख योजन विस्तार। भरतक्षेत्र दक्षिण-दिशा पोदनपुर तिहँ सार ॥ प्राणी० ॥१॥ विद्याधर विद्याधरी सोमारानी राय। समिकित पाले मन वचै धर्म सुनै अधिकाय ॥प्राणी० ॥२॥ चारणमुनि तहां पारणें आये राजागेह। सोमारानी अहारदे पुण्य बढ़ो अतिनेह ॥ प्राणी० ॥३॥ ताहि समय नभ देवता चाले जात विमान। जय जय शब्द भयो घनो मुनिवर पूंछ्यो ज्ञान ॥प्राणी० ॥४॥ मुनिवर बोले सुन रानी नंदीश्वरको जात। जे नर करहिं स्वभावसों ते पावे शिवकांत ॥ प्राणी० ॥५॥ ऐसो वच रानी सुनो मनमें भयो अनंद। नंदीश्वरपूजा कर ध्यावे आदिजिनिंद्र ॥ प्राणी० ॥६॥ कार्तिक फाल्गुण साढमें पाल मन वच काय। आठ दिवस पूजा करें तीन भवांतर थाय ॥ प्राणी० ॥७॥ विद्यापति सुन चालियो रच्यो विमान अनूप। रानी वरजै रायको तुम हौ मानुषभूप ॥ प्राणी० ॥८॥ मानुषोत्र लंघत नहीं

मानुप जेती जात। जिनबानी निश्चय सही तीनभुवन विख्यात ॥प्राणी० ॥९॥ सो विद्यापति ना रहो चलो नंदीश्वरद्वीप। मानुषोत्र गिरसो मिलो जाय विमान महीप ॥प्राणी० ॥१०॥ मानुषोत्रकी भेंट तैं परो धरनि खिर भार। विद्यापति भव चूरियो देव भयो सुर सार ॥ प्राणी० ॥ ११ ॥ दीप नंदीश्वर छिनकमें पूजा बहुविध ठान। करो सु मनवचकायसे माल लई कर मान ॥प्राणी० ॥१२॥ आनंद सो फिर घर आयो नन्दीश्वर कर जात। विद्यापतिको रूपकर पूंछै रानी बात॥ प्राणी० ॥१३॥ रानी बोली सुन राजा यह तो कबहुं न होय। जिनबानी मिथ्या नहीं निश्चय मनमें जोय ॥प्राणी० ॥१४॥ नन्दीश्वरकी मांल ले राय दिखाई आय। अब तू साचो मोहि जानो पूजन करि बहुभाय ॥प्राणी०॥१५॥ रानी फिर तासों कहै नरभव परसे नाहिं। पश्चिम सूरज उदय हो जिनबानी सुचि ताहि ॥प्राणी ॥१६॥ रानीसों नृप फिर बोल्यो बावन भवन जिनाल। तेरह तेरह मै वंदे पूजन करी ततकाल ॥प्राणी०॥१७॥ जयमाला तहं मो मिली आयो हूं तुझ पास। अब तू मिथ्या मान मत पूजा भई सुपास ॥प्राणी०॥१८॥ पूरब दक्षिण मैं वन्दे पच्छिम उत्तर जान। मैं मिथ्या नहिं भापहूं मो जिनवरकी आन ॥प्राणी०॥१९॥ सुन रानी तैं सच कही जिनबानी शुभ सार। ढाईद्वीप न लंघई मानुप भव विस्तार ॥प्राणी०॥२०॥ विद्यापति तैं सुर भयो रूप धरो शुभ सोय। रानी की अस्तुति करी निश्चय समिकित तोय ॥प्राणी०॥२१॥ देव कहै अब सुन रानी मानुषोत्र मिलो जाय। तहतैं चय मैं सुर भयो पूज

नन्दीश्वर आय ॥प्राणी०॥ एक भवांतर मो रहो जिन शासन परमान ॥ मिथ्याती माने नहीं श्रावक निश्चय आन ॥प्राणी०॥२३॥ सुर चय नर हथनापुरी राज कियो भरपूर। परिग्रह तजि संयम लियो कर्म महागिर चूर ॥प्राणी०॥२४॥ केवल ज्ञान उपाय कर मोक्षगयो मुनिराय। शाश्वतसुख विलसे जहां जन्मन मरन मिटाय ॥प्राणी०॥२५॥ अब रानीकी सुन कथा संयम लीनो सार। तप कर चयकर सुर भयो विलखे सुख विस्तार ॥प्राणी०॥२६॥ गजपुर नगरी अवतरो राज करै बहु भाय। सोलह कारण भाईयो धर्म सुनो अधिकाय ॥प्राणी०॥२७॥ मुनि संघाटक आइयो माल सार जनाय। राजा वंदो भावसों पुण्य बढ़ो अधिकाय ॥प्राणी०॥ ॥२८॥ राजामन वैरागियो संयम लीनो सार। आठ सहस नृप साथ ले यह संसार असार ॥प्राणी०॥२९॥ केवल ज्ञान उपायके दोय सहस निर्वान। दोय सहस सुख स्वर्गके भोगे भोगें सुथान ॥प्राणी०॥३०॥ चारि सहस भूलोकमें हंडे बहु संसार। कालपाय शिवपुर गये उत्तम धर्म विचार ॥प्राणी०॥३१॥ व्रत अठाई जे करै तीन जन्म परमान। लोकालोक सु जान ही सिद्धारथ कुल ठान ॥प्राणी०॥३२॥ भव समुद्रके तरणको पावन नौका जान। जे जिय करें सुभावसों जिनवर सांच बखान ॥प्राणी०॥३३॥ मन वच काया तैं पढ़ें ते पावें भवपार। विनयकीर्ति सुखसों भने जन्म सुफल संसार ॥प्राणी०॥३४॥ इति।



# दीपमालिका विधान।

## श्री महावीर पूजा ( कवि मनरङ्ग )

छंदगीता ॥

शुभनगर कुण्डलपुर सिद्धारथरायके त्रिशलातिया॥ तजि पुष्प उत्तर तासु कुक्ष्या वीर जिन जन्मन लिया॥ कर सात उन्नत कनक सा तनु वंशवर इक्ष्वाक है॥ द्वै अधिक सत्तरि वरस आउष सिंह चिन्ह भला कहै ॥ १ ॥

छंदमालिनी ॥

सो जिनवीर दयानिधिके जुग पाद पुनीत पुनीत करेंगे।
व्याधि मिटाय भवोदधिको गुण गावत गावत पार करेंगे।
जावत मोक्ष न होय हमें शुभ तावत थापन रोज करेंगे।
आय विराजहु नाथ इहां हम पूजिके पुण्य भण्डार भरेंगे।
ॐ ह्रीं श्रीवीरनाथ जिनेन्द्राय पुष्पांजलि क्षिपेत् ॥

( ऐसा पढ़कर पुष्पोंको थालीमें डाले )

### अष्टक।

( छन्द द्रुतविलंबित )

कनक कुंभसु वारि भरायके। विमल भावत्रिशुद्ध लगायके॥
चरमदेव जिनेश्वर वीरके। चरण पूजत नाशक पीरके॥
ॐ ह्रीं श्रीवीरनाथ जिनेन्द्राय जन्मजरारोगविनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा। जलं ॥ १ ॥
परम चन्दन शीतल वामना। करि सुकेशरि मिश्रित पावना॥

चरमदेव जिनेश्वर वीरके। चरण पूजत नाशक पीरके ॥

ॐ ह्रीं श्रीवीरनाथ जिनेन्द्राय भवातापविनाशनाय चन्दनं ॥२॥

धवल अक्षत चाव बढ़ावही। करि सुपुंज महामन भावही ।

चरम० । चरण पूजत० ॥

ॐ ह्रीं श्रीवीरनाथ जिनेन्द्राय अक्षयपदप्राप्तये अक्षतं ॥ ३ ॥

पुहप माल बनाय हिरायकै। सुगतिसो प्रभु पास लियायकै ॥

चरमदेव० । चरण पूजत० ॥

ॐ ह्रीं श्रीवीरनाथ जिनेन्द्राय कामबाण विनाशनाय पुष्पं ॥४॥

नवल घेवरबावर लायकै। घृतसुलोलित पूव बनायकै।

चरमदेव० । चरण पूजत० ॥

ॐ ह्रीं श्रीवीरनाथ जिनेन्द्राय क्षुधारोगनाशाय नैवेद्यं ॥ ५ ॥

करि अमोलक रत्नमई दिया। जगत ज्योति उद्योतमई किया ॥ चरमदेव० ॥ चरण पूजत० ॥

ॐ ह्रीं श्रीवीरनाथ जिनेन्द्राय मोहांधकार विनाशनाय दीपं॥६॥

उठत धूम्र घटावलि जासुते। इम सुधूप सुगंधित तासुते ॥

चरमदेव० ॥ चरण पूजत० ॥

ॐ ह्रीं श्रीवीरनाथ जिनेन्द्राय अष्टकर्मदहनाय धूपं ॥ ७ ॥

फणसदाड़िम आम्र पके भये। कनक भाजनमें भरिके लये॥

चरमदेव० । चरण पूजत० ॥

ॐ ह्रीं श्रीवीरनाथ जिनेन्द्राय मोक्षफलप्राप्तये फलं ॥ ८ ॥

अरघ लै शुभ भाव चढ़ायकै। धवल मङ्गलतूर बजायकै।

चरम देव० । चरण पूजत० ॥

ॐ ह्रीं श्रीवीरनाथ जिनेन्द्राय सर्वसुखप्राप्ताय अर्घं ॥ ८ ॥

## अथ पंचकल्याणकं ।

छन्द गाथा ।

मास आषाढ़ सुदीमें । षष्ठीदिन जानि महा सुखकारी ।
त्रिसला गरभ पधारे । तुमपद जजत अर्घ सीरी ॥

ॐ ह्रीं श्रीवीरनाथ जिनेन्द्राय आषाढ़ सुदी छठ गर्भकल्याण काय अर्घं ॥ १ ॥

चैत्र त्रयोदशि कारी । तादिन जनमे प्रभाव विस्तारी ॥
अर्घ महाकर धारी । जजत तिहारे चरण हितकारी ॥

ॐ ह्रीं श्रीवीर जिनेन्द्राय चैत्रसुदीतेरसजन्मकल्याणकायअर्घं ॥२।

दशमी अगहन वदीमें । लखि सबजग अथिर भये वैरागी ।
प्रभू महाव्रत धारे । हम पूजत होत बड़ भागी ॥ ३ ॥

ॐ ह्रीं श्रीवीरनाथ जिनेन्द्राय अगहनवदी दशमी तपकल्याण काय अर्घं ॥ ३ ॥

केवलग्यानी हूवे । दशमी वैसाख सुदीके माही ।
सकल सुरासुर पूजे । हम इह पद लखि अरघ चढ़ाही ॥

ॐ ह्रीं श्रीवीरनाथ जिनेन्द्राय वैसाखसुदी दशमी ज्ञान-कल्याणकाय अर्घं ॥ ४ ॥

कार्तिक नष्टकलादिन । पावापुरके गहनते स्वामी ॥
मुकति तिया परनाई । हम चरण पूजि होत बड़ नामी ॥

ॐ ह्रीं श्रीचरमदेव महावीर जिनेन्द्राय कार्तिकवदी अमावस निर्वाण कल्याणकाय अर्घं ॥ ५ ॥

# जयमाला।

( छन्द झूलना )

वीर जिन धीरधर सिंहपग चिन्हधर तेजातप धरन जायसूर भारी। धर्म्मकी धुराधर अक्षर त्रिनुगिराधर परमपद धरन जय मदन हारी। दयाधर सीमधर पंचवर नाम धर अमल छवि धरण जय सरमकारी। पञ्चपरवर्तकी भर्मना ध्वंसिके अचलपद लहत जयजस विथारी॥ १॥

( छन्द त्रोटक )

जय आनन्दके घनवीर नमों, जय नाशक हौ भवभीर नमो।
जयनाथ महासुख दायक हौ, जमराजविहंडन लायक हौ॥ २॥
जय चरमशरीर गंभीर नमो, जय चर्मतिर्थंकर धीर नमो।
जयलोक अलोक प्रकाशक हौ, जन्मान्तरके दुखनाशक हौ॥ ३॥
जय कर्म कुलाचल छेद नमो, जय मोह बिना निरखेद नमो।
जय पूज्यप्रताप सदा सुथिरा, प्रगटी चहुं ओर प्रशस्तगिरा॥ ४॥
तन सात सुहाथ विसाल नमो, कनकाभ महा दशतालनमो।
शुभमूरति मोमन माहिं वसी, सिगरी तवते भव भ्रांति नसी॥५॥
जय क्रोधदवानल मेघ नमो, जय त्याग करो जगनेह नमो।
जय अम्बर छांड़ि दिगंबर भे, गति अम्बरकी धरि अंमरभे॥६॥
जय धारक पञ्चकल्याण नमो, जय रोजनमें गुणवान नमो।
जय पाद गहैं गणराज रहैं, सचिनायकसे मुहताज रहैं॥७॥
जय भौदधि तारण सेत नमो, जय जन्म उधारन हेत नमो।
जय मूरति नाथ भली दरसी, करुणामय शांति छया करसी॥८॥

जय सार्थिक नाम सुवीरनमो, जय धर्मधुराधर वीर नमो।
जय ध्यान महान तुरी चढ़के, शिवखेत लिया अतिही बढ़के ॥९॥
जय पारनवार अपार नमो, जय मार बिना निरधार नमो।
जय रूपरमाधर तो कथनी कथि पार न पावत नागधणी ॥१०॥
जयदेव महा कृतकृत्य नमो, जयजीव उधारण वृत्य नमो॥
जय अन्नबिना सब लोक जई, ममता तुमते प्रभु दूर गई ॥११॥
जय केवल लब्धि नवीन नमो, सब बातनमें परवीन नमो।
जय आत्ममहारस पीवन हो, तुम जीवन मूल सजीवन हो ॥१२॥
जय तारण देव सिपारसमो, सुनि ले चित दे इहबार समो।
दुखदूखित मोमनकीमनसा, नहिं होत अराम इकोक्षणसा ॥१३॥
तकि तो पद भेषज नाथ भले, तुम पास गरीब निवाज चले।
मनकी मनसा सब पूजनको, तुमही इहि लायक दूजनको ॥१४॥
इह कारजके तुम कारण हो, चित ल्याय सुनो तुम तारण हो।
जग जीवनके रखपाल भलै, जय धन्य धन्य किरपाल मिल ॥१५॥
सबमो मनकी मनसा पुजि है, अब और कुदेव नहीं सुझि है।
सुझि है तुमरे गुन गामनकी, बुझि है तृष्णा भरमावनकी ॥१६॥

छन्द काव्य।

पूरन यह जयमाल भई अन्तिम जिन केरी। पढ़त सुनत मनरङ्ग कहै नसिहै भव फेरी॥ बसि है शिवथल मांहि जहां काया नहिं हेरी। ज्ञानमई भगवान जाय है है गुणढेरी ॥ १७ ॥
हरौ मोह तमजाल हाल शिवबाल निहारौ। हारौ मिथ्याचाल नाम चउ किचि पसारौ॥ सारौ कारज वेस लेस सममान न

धारौ। धारौ निजगुण चित्त मित्त जिनराज पुकारौ ॥ १८ ॥
मारौ न एको काल माल विद्याकी डार्यों। डारौ औगुण भार भार दुनियावी जार्यो ॥ जारौ नहिं निजरीति प्रीति दुर्गतिको मार्यों। मारौ सननिति होउ दोह रंचक न विचार्यों ॥ १९ ॥

( यह पढ़कर जयमालका अर्घ चढ़ावै )

( छन्द छप्पे )

होहु अनङ्गसरूप भूपको पद विस्तार्यों।
तारो अपनकुलै भुलै मद माया मार्यो ॥
टारहु नहि निज आनि वानि ममताकी गार्यों।
गारौनाकुलकानि जानिकै मदन प्रहार्यों ॥
मनरंग कहत धनधान्य अरु, पुत्रपौत्र करि घर भरौ।
श्री वीरचंद जिनराजते, तुमको यह कारज सरौ ॥२०॥

( इति आशीर्वाद—यह पढ़कर पुष्प चढ़ावैं )

## ( श्री सरस्वती पूजा नीचे लिखे भांति करै )

## श्री शारदास्तुति ।

( भुजंग प्रयात छंद )

जिनादेश जाता जिनेन्द्रा विख्याता।
विशुद्धा प्रबुद्धा नमो लोक माता ॥
दुराचार दुर्नैहरा शंकरानी।
नमो देवि वागेश्वरी जैनवाणी ॥ १ ॥
सुधा धर्म संसाधनी धर्मशाला।
सुधाताप निर्नाशनी मेघ माला ॥

महा मोह विध्वंसनी मोक्षदानी।
नमो देवि वागेश्वरी जैन वाणी ॥ २ ॥
अखै वृक्षशाखा व्यतीताभिलाखा।
कथा संस्कृता प्राकृता देश भाषा ॥
चिदानंद भूपालकी राजधानी।
नमो देवि वागेश्वरी जैन वानी ॥ ३ ॥
समाधानरूपा अनूपा अछुद्रा।
अनेकान्त धा स्याद्वादांक मुद्रा ॥
त्रिधा सप्तधा द्वादशांगी वखानी।
नमो देवि वागेश्वरी जैनवाणी ॥ ४ ॥
अकोपा अमाना अदंभा अलोभा।
श्रुतज्ञानरूपी मतिज्ञान शोभा।
महा पावनी भावना भव्य मानी।
नमो देवि वागेश्वरी जैनवाणी ॥ ५ ॥
अतीता अजीता सदा निर्विकारा।
विषैवाटिका खंडिनी खड्गधारा॥
पुरा पाप विक्षेप कर्तृ कृपानी।
नमो देवि वागेश्वरी जैनवाणी ॥ ६ ॥
अगाधा अवाधा निरंध्रा निराशा।
अनंता अनादीश्वरी कर्मनाशा ॥
निशंका निरंका चिदंका भवानी।
नमो देवि वागेश्वरी जैनवाणी ॥७॥

अशोका मुदेका विवेका विधानी।
जगज्जंतु मित्रा विचित्रावसानी ॥
समस्तावलोका निरस्ता निदानी ।।
नमो देवो वागेश्वरी जैनवाणी ।।८।।

( इतना पढ़कर थालीमें पुष्प चढ़ावे )

## सरस्वती पूजा भाषा।

दोहा—जन्म जरा मृति क्षय करै, हरै कुनय जड़रीति।
भवसागरसों लेतिरै, पूजे जिनवच प्रीति ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं श्रीजैन मुखोद्भव सरस्वती वाग्वादिनि! प्रति पुष्पा जलिं क्षिपेत्।

### अष्टक।

( छन्द त्रिभंगी )

छीरोदधि गंगा, विमल तरंगा, सलिल अभंगा, सुखगंगा।
भरि कंचन झारी, धारनिकारी तृषा निवारी, हितचंगा ॥
तीर्थंकरकी धुनि, गणधरने सुनि, अंग रचे चुनि, ज्ञान मई।
सो जिनवर वाणी, शिवसुखदानी त्रिभुवनमानी, पूज्य भई ॥२॥

ॐ ह्रीं श्री जिनमुखोद्भव सरस्वतीदेव्यै जलं ॥

करपूर मंगाया, चंदन आया, केशर लाया, रंग भरी। शारदपद वंदौं, मन अभिनंदौं, पाप निकंदौं दाहहरी ॥ तीर्थंकर० ॥

ओं ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भव सरस्वतीदेव्यै चंदनं ॥

सुखदास कमोदं, धार प्रमोदं, अति अनुमोदं चंद समं।
वहु भक्ति बढाई, कीरति गाई, होहु सहाई, मात ममं ॥तीर्थंकर०॥

ॐ ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भव सरस्वतीदेव्यै अक्षतान् ॥

बहुफूल सुवासं, विमल प्रकाशं, आनंद रासं लाय धरे। मम काम मिटायो, शील बढायो सुख उपजायो, दोष हरे। ॥ तीर्थंकर० ॥सो० ॥ ४ ॥

ॐ ह्रीं श्री जिन मुखोद्भव सरस्वतीदेव्यै पुष्पं ॥

पकवान बनाया, बहु घृतलाया, सब विधि भाया, मिष्ट महा। पूजूं, थुति गाऊं, प्रीति बढ़ाऊं, क्षुधा नशाऊं हर्ष लहा ॥ तीर्थंकर० ॥ सो० ॥ ५ ॥

ॐ ह्रीं श्री जिनमुखोद्भव सरस्वतीदेव्यै नैवेद्यं ॥

करि दीपकज्योतं, तमक्षय होतं, ज्योति उद्योतं, तुमहिं चढ़ै। तुमहो परकाशक, भरमविनाशक, हम घट भासक ज्ञान बढ़ै ॥ तीर्थंकर० ॥ सो० ॥ ६ ॥

ॐ ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भव सरस्वतीदेव्यै दीपम् ॥

शुभगंध दशोंकर, पावकमें धर धूपमनोहर खेवत हैं। सब पाप जलावैं, पुण्य कमावैं, दास कहावैं, सेवत हैं ॥ तीर्थंकर० ॥ सो० ॥ ७ ॥

ॐ ह्री श्री जिनमुखोद्भव सरस्वती देव्यै धूपम् ॥

बादाम छुहारी, लौंग सुपारी, श्रीफल भारी, ल्यावत हैं। मन वांछितदाता, मेट असाता, तुमगुनमाता गावत हैं। ॥ तीर्थंकर० ॥ सो० ॥ ८ ॥

ॐ ह्रीं श्री जिनमुखोद्भव सरस्वती देव्यै फलम् ॥

नयनन सुखकारी, मृदुगुण धारी, उज्वल भारी, मौल धरे ॥

शुभगंधसम्हारा, वसननिहारा, तुमतर धारा, ज्ञान करै ॥ तीर्थं-कर० ॥ सो० ॥ ९ ॥

ॐ ह्रीं श्री जिनमुखोद्भव सरस्वतीदेव्यै वस्त्रम् ॥

( श्रीशास्त्रजी व पुस्तकमें बांधने योग्य वेष्टन व कपड़ा चढ़ावै )

जल चंदन अक्षत, फूल चरोंचत, दीप धूप अति फल लावै ।
पूजाको ठानत, जो तुम जानत, सोनर द्यानत, सुख पावै ॥ तीर्थं-कर० ॥ सो० ॥ १० ॥

ओं ह्रीं श्री जिनमुखोद्भव सरस्वती देव्यै अर्घं ॥

## जयमाला ।

सोरठा—ओंकार धुनिसार, द्वादशांगवाणी विमल ।
नमौं भक्ति उरधार ज्ञान करैं जड़ता हरै ॥ २ ॥

( वेसरी छंद )

पहला आचारांग बखानो, पद अष्टादश सहस प्रमानो ।
दूजा सूत्रकृतं अभिलाषं पद छत्तीस सहस गुरुभाषं ॥ १ ॥
तीजा ठाना अंग सुजानं, सहस वियालिस पदसर धानं ।
चौथो समवायांग निहारं, चौसठ सहस लाख इक धारं ॥२॥
पंचम व्याख्याप्रगपति दरशं, दोयलाख अट्ठाइस सहसं ।
छट्ठा ज्ञातृकथा विसतारं, पांचलाख चप्पन्न हजारं ॥ ३ ॥
सप्तम उपासकाध्यायनंगं, सत्तर सहस ग्यारलख भंगं ।
अष्टम अंतकृतं दस ईसं, सहस अट्ठाइस लाख तेईसं ॥ ४ ॥
नवम अनुत्तर अङ्ग विशालं, लाख बानवें सहस चवालं ।
दशम प्रश्न व्याकरण विचारं, लाख तिरानवें सोल हजारं ॥५॥

ग्यारम सूत्रविपाक सो भाखं, एक कोड़ चौरासी लाखं।
चार कोड़ि अरु पन्द्रह लाखं, दोहजार सब पद गुरु शाखं॥ ६ ॥
द्वादश दृष्टि वाद पन भेदं, इकसौ आठ कोड़ी पद वेदं।
अड़सठलाख सहस छप्पन हैं, सहित पंचपद मिथ्याहन है॥ ७॥
इकसौ वारह कोड़ि बखानं, लाख तिरासी ऊपर जानं।
अठावन सहस पंच अधिकाने, द्वादश अंग मात्र पद माने॥ ८॥
इकावन कोड़ि आठ ही लाखं, सहस चुरासी छहसौ भाखं।
साढ़े इकीस शिलोक जनाये, एक एक पदके ये गाये॥ ९॥
जा बानीके ज्ञानसों, सूझै लोकालोक॥
'द्यानत' जग जयवंत हो, सदा देतहूं धोक॥ १०॥
ॐ ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भवसरस्वत्यै देव्यै पूर्णार्घं।

(सब महाअर्घको चढ़ा देवें)

(बस्तु छन्द)

जैनवाणि जैनवाणि सुनहि जे जीव। जे आगम रुचि धरैं जे प्रतीति मन मांहि आनहिं॥ अवधारहिं जे पुरुष समर्थ पद अर्थहिं जानहिं॥ जे हित हेतु बनारसी, देहिं धर्म उपदेश॥ ते सब पावहिं परम सुख। तज संसार कलेश॥

(इति आशीर्वादः)

# श्री खंडगिरि क्षेत्र पूजन।

अंगवंगके पास है देश कलिंग विख्यात। तामें खंडगिरी लसत दर्शन भव्य सुहात। जसरथ राजाके सुत अतिगुणवानजी। और मुनीश्वर पंच सैकड़ा जानजी॥ अष्टकरम कर नष्ट मोक्षगामी

भये। तिनके पूजहुं चरण सकल मम मल ठये॥ २॥

ॐ ह्रीं श्रीकलिंगदेशमध्ये खंडगिरीक्षेत्रसे सिद्धपद प्राप्त दशरथराजाके सुत तथा पंचशतक मुनि अत्र अवतर अवतर, अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः। अत्र मम सन्निहितो भव, भव वषट्।

## अथाष्टकं।

अति उत्तम शुचि जल ल्याय, कंचन कलश भरा। करुं धार सुमनवचकाय, नाशत जन्म जरा॥ १॥ श्री खंडगिरीके शीश जसरथ तनय कहे। मुनि पंचशतक शिवलीन देशकलिंग दहे॥ ओं ह्रीं श्री खंडगिरी क्षेत्रभ्यो जन्मजरामृत्यु विनाशनाय जलं॥

केशर मलयागिरि सार, घिसके सुगंध किया। संसार ताप निरवार, तुमपद वसत हिया॥ श्री खंड०॥ चंदनं॥

मुक्ताफलको उन्मान, अक्षत शुद्ध लिया। मम सर्व दोष निरवार, निजगुण मोह दिया॥ श्री खंडगिरी०॥ अक्षतं॥

ले सुमन कल्पतरु थार, चुन २ ल्याय धरूं। तुम पदढिग धरतहि वाण काम समूल हरो॥ श्री खंडगिरि०॥ पुष्पं॥

लाडू घेवर शुचि ल्याय, प्रभुपद पूजनको। धारू चरनन ढिग आय, मम क्षुध नाशनको॥ श्रीखंडगिरी०॥ नैवेद्यं॥

ले मणिमय दीपक धार, दोय कर जोड़ धरो। मम मोहांधेर निरवार, ज्ञान प्रकाश करो॥ श्रीखंडगिरी०॥ दीपं॥

ले दशविधि गंध कुटाय, अग्नि मझार धरों। मम अष्ट करम जल जांय, यातें पांय परों॥ श्री खंडगिरी०॥ धूपं॥

श्रीफल पिस्ता सुबदाम, आम नारंगि धरूं। ले प्रासुक हेमके थार, भवतर मोक्षवरूं॥ श्री खंडगिरी०॥

जलफल वसु द्रव्य पुनीत, लेकर अर्घ करूं। नाचूं गाऊं इहभांत, भवतर मोक्ष वरूं ॥ श्री खंडगिरी० ॥ अर्घं ॥

## अथ जयमाला।

दोहा—देश कलिंगके मध्य है, खंडगिरी सुखधाम।
उदयागिरि तसु पास है; गाऊं जय जय धाम् ॥ १ ॥

श्री सिद्धि खंडगिरि क्षेत्र जान, अति सरल चढाई तहां मान।
अति सघन वृक्ष फल रहे आय, तिनकी सुगंध दशदिश जु छाय ॥१॥
ताके सुमध्यमें गुफा आय, नव मुनि सुनाम ताको कहाय।
तामें प्रतिमा दशयोग धार, पद्मासन हैं हरि चंवर ढार ॥ २ ॥
ता दक्षिण दिश इक गुफा जान, तामें चौविस भगवान मान।
प्रति प्रतिमा इन्द्र खड़े दुओर, कर चंवर धरें प्रभु भक्ति जोर ॥३॥
आजूबाजू खड़ि देवि द्वार, पद्मावति चक्रेश्वरी सार।
कर द्वादश भुजि हथियार धार, मानहुं निंदक नहिं आवें द्वार ।४।
ताके दक्षिण वलि गुफा आय, सत वखरा है ताको कहाय।
तामें चौवोसी बनोसार, अरु त्रय प्रतिमा सब योग धार ॥ ५ ॥
सबमें हरि चमर सुधरहिं हाथ, नित आय भव्य नावहिं सुमाथ।
ताके ऊपर मंदिर विशाल, देखत भविजन होते निहाल ॥ ६ ॥
ता दक्षिण टूटी गुफा आय, तिनमें ग्यारह प्रतिमा सुहाय।
पुनि पर्वतके ऊपर सु जाय, मंदिर दीरघ मनको लुभाय ॥ ७ ॥
तामें प्रतिमा भगवान जान, खड्गासन योगधरें महान।
ले अष्ट द्रव्य तसु पूज्य कीन, मन वच तन करि मम धोक दीन ॥८॥
भयो जन्म सफल अपनो सुभाय, दर्शन अनूप देखो जिनाय।

अब अष्ट करम होंगे जु चूर, जाते सुख पाहैं पूर पूर ॥ ९ ॥
पूरव उत्तर द्विय जिन सुधाम, प्रतिमा खडगासन अति महान ।
दर्शन करके मन शुद्ध होय, शुभ बंध होय निश्चय जु कोय ॥१०॥
पुनि एक गुफामें बिम्बसार, ताको पूजनकर फिर उतार ।
पुनि और गुफा खाली अनेक, ते हैं मुनिजनके ध्यान हेत ॥ ११ ॥
पुनि चलकर उदयगिरी सुजाय, भारी भारी गुफा लखाय ।
इक गुफामाहिं जिनराज जान, पद्मासन धर प्रभु करत ध्यान ॥१२॥
जो पूजत है मन वचन काय, सो भव-भवके पातक नशाय ।
तिनमें इक हाथी गुफा जान, प्राचीन लेख शोभे महान ॥ १३ ॥
महाराज खारवेल नाम जास, जिनने जिनमतका किया प्रकाश ।
बनावाईं गुफा मन्दिर अनेक, अरु करीं प्रतिष्ठा भी अनेक ॥१४॥
इसका प्रमाण वह शिलालेख, बतलाता है जैनत्व एक ॥
प्रारंभ लेखमें यह बखान, सिद्धोंको बन्दन अरु प्रणाम ॥ १५ ॥
स्वस्तिकका चिन्ह विराजमान, जो जैनधर्मका है महान ।
मथुरा पतिसे उन युद्ध कीन, प्रतिमा आदीश्वर फेर लीन ॥१६॥
तालाव, कूप, वापी अनेक, खुदवाईं उन कर्त्तव्य पेख ।
रानी भी दानी थीं विशेष, बनवाईं गुफा उनने अनेक ॥ १७ ॥
पुनि और गुफामें लेख जान, पढ़ते जिनमत मानत प्रधान ।
तहं जसरथ नृपके पुत्र आय, मुनि संग पावसौ भी लहाय ॥१८॥
तप बारह विधिका यह करंत, बाईस परीषह वह सहन्त ।
पुनि समिति पंचगुत चलें सार, छ्यालीस दोष टलकर अहार ॥१९॥
इस विध तप दुद्धर करत जोय, सो उपजे केवलज्ञान सोय ।

सब इन्द्र आय अति भक्ति धार, पूजा कीनी आनंद धार ॥ २० ॥
पुनि धर्मोपदेश दे भव्य पार, नाना देशनमें कर विहार।
पुनि आये याही शिखर थान, सो ध्यान योग्य माना महान ॥२१॥
भये सिद्ध अनन्ते गुणन ईश, तिनके युगपदपर धरत शीष।
तिन सिद्धनको पुनि २ प्रणाम,जिन सुख अविचल माना सुधाम॥२२
वंदत भव दुख जावे पलाय, सेवक अनुक्रम शिवपद लहाय।
पूजन करता हूं मैं त्रिकाल, कर जोड़ नमत हैं मुन्नालाल ॥ २३ ॥
घत्ता—उदगिरि क्षेत्रं अतिसुखदेतं तुरतहि भवदधि पार करें।
जो पूजे ध्यावे करम नसावे, वांछित पावे मुक्ति वरे ॥ २४ ॥

ॐ ह्रीं श्रीखण्डगिरी सिद्धक्षेत्रेभ्यो महार्घं निर्वपामीति स्वाहा।

दोहा—श्री खंडगिरी उदयगिरी, जो पूजे त्रैकाल।
पुत्र पौत्र सम्पति लहे, पावे शिव सुख हाल ॥ २५ ॥

## ११० आराधना पाठ।

मैं देवनित अरहँत चाहूं सिद्धका सुमिरन करौं। मैं सूरगुरु मुनि तीनि पद मैं साधुपद हृदयं धरौं॥ मैं धर्म करुणामय जु चाहूं जहां हिंसा रंच ना। मैं शास्त्र ज्ञान विराग चाहूं जासुमैं परपंच ना ॥१॥ चौवीस श्रीजिनदेव चाहूं और देव न मन वसै। जिन बीस क्षेत्रविदेह चाहूं वन्दिते पातिकनशै॥ गिरनार शिखर समेद चाहूं चंपापुर पावापुरी। कैलास श्रीजिनधाम चाहूं भजत भाजैं भ्रम जुरी ॥२॥ नवतत्वका सरधान चाहूं और तत्व न मन धरों। षटद्रव्य गुन परजाय चाहूं ठीक तासों भय हरों ॥ पूजा

परम जिनराज चाहूं और देव न हूं सदा। तिहुँ कालकी मैं आप चाहूं पाप नहिं लागै कदा ॥ ३ ॥ सम्यक्त दरशन ज्ञान चारित्र सदा चाहूं भावसों। दशलक्षणी मैं धर्म चाहूं महा हर्ष उछावसों। सोलह जु कारन दुखनिवारण सदा चाहूं प्रीतिसों ॥ मैं नित अठाईपर्व चाहूं महा मंगल रीतिसों ॥४॥ मैं वेद चारौ सदा चाहूं आदि अंत निबाहसों। पाए धरमके चारि चाहूं अधिक चित्त उछाहसों ॥ मैं दान चारौ सदा चाहूं भुवनवशि लाहो लहूं। आराधना मैं चारि चाहूं अंत मैं जेई गहूं ॥५॥ भावन बारह सदा भाऊं भाव निरमल होत हैं। मैं व्रत जु बारह सदा चाहूं त्याग भाव उद्योत हैं ॥ प्रतिमा दिगंबर सदा चाहूं ध्यान आसन सोहना। वसुकर्मतै मैं छुटा चाहूं शिवलहूं जहँ मोहना ॥६॥ मैं साधुजनको संग चाहूं प्रीति तिन हीं सो करौं। मैं पर्वके उपवास चाहूं सब अरंभै परिहरौं ॥ इस दुक्ख पंचम-कालमाहीं कुल शरावक मैं लहो। अरु महाव्रत धरि सकौं नाहीं निबल तन मैंने गहो ॥७॥ आराधना उत्तम सदा चाहूं सुनो श्रीजिनरायजी। तुम कृपानाथ अनाथ द्यानत दया करना न्याय जी ॥वसु कर्म नाश विकाश ज्ञान प्रकाश मोंको कीजिये। करि सुगति गमन समाधिमरन सु भक्ति चरनन दीजिये ॥८॥



